विजृंभिता। शान्तादिबुद्धिवृत्त्यैक्यात् 'मिश्र ब्रह्म' इति कीर्तितम्।

अर्थ—असत्ता जडता और दुःख ये तीन माया के रूप हैं। नरशृङ्ग आदि असत् पदार्थों में तो असत्ता है, काष्ठ शिला आदि में जडता है घोर और मूढ वृत्तियों में दुःख। इस प्रकार संसार में सर्वत्र माया प्रतिभासित हो रही है। शान्तादि वृत्तियों में ब्रह्म के प्रपंच सहित होने का कारण यह है कि शान्त आदि बुद्धि वृत्तियों के साथ अभेद है। इसीलिये उसे मिश्रब्रह्म कहा है ॥२३-२४॥

**एवं स्थितेऽत्र यो ब्रह्म ध्यातुमिच्छेत् पुमानसौ।**
**नृशृङ्गादिमुपेक्षेत शिष्टं ध्यायेद्यथायथम् ॥२५॥**

अर्थ—जब यह स्थिति है तो जो पुरुष ब्रह्मतत्व का ध्यान करना चाहता है, वह पहले तो नृशृङ्ग आदि मिथ्या पदार्थों की उपेक्षा करे, फिर शेष रहे अमिश्र ब्रह्मतत्व का यथोचित रीति से ध्यान करे ॥२५॥

कहाँ और कैसे ध्यान करें ?

**शिलादौ नामरूपे द्वे त्यक्त्वा सन्मात्रचिंतनम्।**
**त्यक्त्वा दुःखं घोरमूढधियोः सच्चिद्विचिन्तनम् ॥**
**शान्तासु सच्चिदानन्दांस्त्रीनप्येवं विचिन्तयेत्।**
**कनिष्ठमध्यमोत्कृष्टास्तिस्रश्चिन्ताः क्रमादिमाः ॥**

अर्थ—शिला आदि में, नाम और रूप, दोनों, को छोड़कर सन्मात्र का चिन्तन करे। घोर और मूढ वृत्तियों में दुःखभाग को छोड़कर ब्रह्म के सत्-चित् रूपों का चिन्तन करे। इसी प्रकार

शान्त वृत्तियों में ब्रह्म के सत् चित् और आनन्द, इन तीनों रूपों का ध्यान करे। यह तीनों चिन्तायें क्रमशः कनिष्ठ, मध्यम और उत्कृष्ट चिन्तायें कहलाती हैं अर्थात् ये तीनों चिन्तायें एक समान नहीं हैं ।।२६-२७।।

जो निर्गुण ब्रह्म के ध्यान का अधिकारी नहीं है, उसी के लिये यह मिश्र ब्रह्म के ध्यान का वर्णन है :—

**मन्दस्य व्यवहारेऽपि मिश्रब्रह्मणि चिन्तनम् ।**
**उत्कृष्टं वक्तुमेवात्र विषयानन्द ईरितः ॥२८॥**

अन्वय :—मंदस्य व्यवहारे अपि मिश्रब्रह्मणि चिन्तनं उत्कृष्टं वक्तुम् एव अत्र विषयानन्दः ईरितः ।

अर्थ—मन्दमति पुरुष के लिये व्यवहार काल में भी, मिश्र ब्रह्म के चिन्तन को श्रेष्ठ बताने के लिये इस ग्रंथ में विषयानन्द का वर्णन किया गया है। [जो मन्दमति, वृत्ति आदि जगत् को छोड़कर शुद्ध सच्चिदानन्द ब्रह्म का ध्यान नहीं कर सकता वह वृत्ति आदि प्रपंचरूप व्यवहार में सच्चिदानन्द का धीरे-धीरे ध्यान करता-करता अभ्यास द्वारा सच्चिदानन्द ब्रह्म को जान सकता है। इसलिये यहां विषयानन्दका वर्णन किया गया है।] ।।२८।।

अवृत्तिक ध्यान का वर्णन

**औदासीन्ये तु धीवृत्तेः शैथिल्यादुत्तमोत्तमम् ।**
**चिन्तनं वासनानन्दे ध्यानमुक्तं चतुर्विधम् ॥२९॥**

अर्थ—उदासीन अवस्था में, धीवृत्ति के शिथिल हो जाने के कारण, वासनानन्द में जो ध्यान (विना वृत्ति का) है वह तीनों

ध्यानों में सर्वोत्तम है। इस प्रकार ध्यान चार प्रकार का है।

यह अकृत्रिम ध्यान, ध्यान का अवान्तरभेद नहीं है, क्योंकि :—

**न ध्यानं ज्ञानयोगाभ्यां ब्रह्मविद्यैव सा खलु।**
**ध्यानेनैकाग्र्यमापन्ने चित्ते विद्या स्थिरीभवेत् ॥**

अन्वय :—ज्ञानयोगाभ्यां ध्यानं न: सा खलु ब्रह्मविद्या एव। ध्यानेन ऐकाग्र्यं आपन्ने चित्ते विद्या स्थिरीभवेत्।

अर्थ—ज्ञान और योग के द्वारा जो ध्यान बताया है, वह ध्यान नहीं, वह तो ब्रह्मविद्या ही है। ध्यान करते-करते चित्तके एकाग्र हो जाने पर यह ब्रह्मविद्या स्थिर हो जाती है ॥२०॥

**विद्यायां सच्चिदानन्दा अखण्डैकरसात्मताम्।**
**प्राप्य भान्ति न भेदेन भेदकोपाधिवर्जनात् ॥**

अर्थ—ज्ञानमें ब्रह्मके सत्, चित् और आनन्दरूप तीनों स्वभाव अखण्ड एक रसरूप ही दीखने लगते हैं: तीनों पृथक्-पृथक् नहीं दीखते, क्योंकि भेदक उपाधियां हट चुकी होती हैं। इसलिये यह ध्यान ब्रह्मविद्या ही है ॥२१॥

**शान्ता घोराः शिलाद्याश्च भेदकोपधयो मताः।**
**योगाद् विवेकतो वैषामुपाधीनामपाकृतिः ॥२२॥**

अर्थ—शान्त और घोर वृत्तियां और शिला आदि पदार्थ भेदक उपाधियां हैं। इन उपाधियों का अपाकरण (परिहार) या तो 'योग' से हो सकता है या विवेक (ज्ञान) से सम्भव है ॥२२॥

**निरुपाधिब्रह्मतत्वे भासमाने स्वयं प्रभे ।**
**अद्वैते त्रिपुटी नास्ति भूमानन्दोऽत उच्यते ॥**

अन्वय :—स्वयप्रभे अद्वैते निरुपाधिब्रह्मतत्त्वे भासमाने त्रिपुटी न अस्ति । अतः भूमानन्दः उच्यते ।

अर्थ—सारांश यह है कि स्वयंप्रकाश, अद्वैत और उपाधिरहित ब्रह्मतत्त्व के भासने लगने पर यह त्रिपुटी नहीं रहती । त्रिपुटी के भान न होने पर उसे "भूमानन्द" कहा जाता है ॥३३॥

**ब्रह्मानन्दाभिधे ग्रन्थे पंचमोऽध्याय ईरितः ।**
**विषयानन्द एतेन द्वारेणान्तःप्रविश्यताम् ॥३४॥**

अर्थ—पंचदशीके इस 'ब्रह्मानन्द' नामक ग्रन्थके पांचवें अध्याय का वर्णन हो चुका । इसी का नाम विषयानन्द है । मन्दाधिकारी लोग इस विषयानन्द के द्वारा ही ब्रह्मानन्द के भीतर प्रवेश करें ।

**प्रीयाद्धरिहरोऽनेन ब्रह्मानन्देन सर्वदा ।**
**पायाच्च प्राणिनः सर्वान् स्वाश्रिताञ्छुद्धमानसान् ॥**

अर्थ—इस ब्रह्मानन्द नामक ग्रन्थ से हरिहर (विष्णुसे अभिन्न शिव) सदा प्रसन्न हों और यह अपने आश्रित शुद्ध मन वाले प्राणियों को जन्ममरणादि रूप दुःख से बचाये रखे ॥३५॥

श्री विद्यारण्यमुनिविरचित पञ्चदशी के पन्द्रहवें प्रकरण-ब्रह्मानन्दे विषयानन्द की श्री पीताम्बरशर्माकृत तत्त्वप्रकाशिका व्याख्या समाप्त ।

॥ इति श्री पञ्चदशी ॥

